लाय कयपल्लवेहि य मुहभंगवियारपायचलणेहि । णच्चंति अच्छराओ दक्खिणइंदस्स बहुगीओ ॥ २६४
वम्महदप्पुप्पाइय[1] ताओ रइरागरहसंजणणाइं[2] । रूवाइं[3] अच्छराओ रमयंति[4] अच्छेरयसमाइं ॥ २६५
कंतेहि[5] कोमलेहि य अंगेहि[6] अणंगरागजणणेहि । णच्चंति अच्छराओ गइंदसरकमलसंडेसु ॥ २६६
एवं रूववईओ देवीओ णच्चमाण सव्वाओ । गच्छंति पहिट्ठमणा जिणजम्मणमहिमकल्लाणे ॥ २६७
कोडी सत्तावीसा[7] अच्छरसाओ[8] हवंति इंदस्स । अट्ठेव महादेवी लक्खं पुण वल्लहीयाओ ॥ २६८
एयाओ देवीओ आरुहिऊणं गइंदपट्ठम्मि । अइआयरजुत्ताओ[9] जम्मणमहिमाए गच्छंति ॥ २६९
दक्खिणइंदस्स जहा[10] सत्ताणीयादियाण परिसंखा । उत्तरइंदस्स तहा[11] परिसंखा होंति णायव्वा[12] ॥ २७०
ईसाणिंदो वि तहा आरुहिऊणं महंत [ व[13]सहम्मि । महदीइड्ढिसमुदओ आगच्छइ भत्तिराएण[14] ॥ २७१
सव्वाणं इंदाणं सत्ताणीया ह-] वंति णिद्दिट्ठा । तिण्णि य परिसा णेया असंख तह आदरक्खा[15] य ॥ २७२
सव्वे वि सुरवरिंदा जम्मणमहिमेण चोइया[16] संता । सगसगविहूइसहिया छायंता णहयलं एंति ॥ २७३

अप्सरायें लतापल्लवोंसे, मुखभंगविकारसे और पादसंचारसे युक्त नृत्य करती हैं ॥ २६४ ॥ वे अप्सरायें मन्मथ ( काम ) के दर्पको उत्पन्न करनेवाले व रतिरागरहस्यके जनक आश्चर्यकारक वेषोंको रचती हैं ॥ २६५ ॥ उक्त अप्सरायें गजेन्द्रके दांतोंपर स्थित तालाबोंके कमलसमूहोंपर कामविषयक रागको उत्पन्न करनेवाले कान्त ( रमणीय ) व कोमल अंगोंसे नाचती हैं ॥ २६६ ॥ इस प्रकार नृत्य करनेवाली उक्त सब रूपवती देवियां मनमें हर्षित होकर जिन भगवान्के जन्मकल्याणकमें जाती हैं ॥ २६७ ॥ इन्द्रके सत्ताईस करोड़ अप्सरायें, आठ महादेवियां और एक लाख वल्लभायें होती हैं ॥ २६८ ॥ ये देवियां गजराजकी पीठपर आरूढ होकर अति आदर युक्त होती हुई जन्ममहिमामें जाती हैं ॥ २६९ ॥ जिस प्रकार दक्षिण इन्द्रकी सात अनीकादिकोंकी संख्या है उसी प्रकार उत्तर इन्द्रकी सात अनीकादिकोंकी संख्या जानना चाहिये ॥ २७० ॥ उसी प्रकार ईशान इन्द्र भी महान् वृषभपर आरूढ हो बड़ी ऋद्धिसे युक्त होकर भक्तिसे यहां आता है ॥ २७१ ॥ सब इन्द्रोंके सात अनीक होती हैं । इनके अतिरिक्त उनके तीन पारिषद और असंख्यात आत्मरक्षक देव होते हैं, ऐसा निर्दिष्ट किया गया जानना चाहिये ॥ २७२ ॥ सभी इन्द्र जन्ममहिमासे प्रेरित होकर अपनी अपनी विभूतिके साथ आकाशतलको व्याप्त करते हुए आते हैं

१ प ब हदप्पुरपाइं. २ उ रइरागरहस, श रहरागरहस. ३ श जवाइ. ४ उ श रयंत. ५ ब श केतिहि. ६ प ब अंगहि. ७ प ब कोडी सत्तवीसा, श कोडीओ तावीसा. ८ उ श वीसा कोडी अच्छरसाओ. ९ उ अइमइआयारहुताओ, श अइआरहुताओ. १० ब जह. ११ ब तह. १२ प ब होंति णिद्दिट्ठा. १३ र-ग्रप्रमोस्त्रुटितोऽयं कोष्ठकस्थः पाठः । १४ श माचिणा एव १५ प ब आदिरक्खा. १६ प ब नोइया.

अवसेसा वि य णेया[1] णाणाजंपाणवाहणारूढा । [ [2]सोहम्मादी जाव दु अच्चुदकप्पं सुरा चलिया ॥ २७४
भवणवइवाणावेंतरजोइसिया विविहवाहणारूढा ।] जिणसासणभत्तिरया महाविहूईहिं ते चलिया ॥ २७५
अहमिंदा वि य देवा आसणकंपेण बोहिया संता । गंतूण य सत्तपयं तत्थेव ठिया णमंसंति ॥ २७६
सेदादवत्त[3]णिवहा वरचामरधुव्वमाण[4] बहुमाणा । णाणापडायचिण्हा बहुविहवरवाहणारूढा ॥ २७७
कंकणपिणद्ध[5]हत्था कंठाकडिसुत्तभूसियसरीरा । पजलंतमहामउडा मणिकुंडलमंडियागंडा ॥ २७८
हारविराइयवच्छा केऊरविहूसिया महा[6]बाहू । तुडियं[7]गदणेवत्था वरवत्थविहूसिया देहा ॥ २७९
गंधड्ढकुसुममाला[8]मलयंदणसुरहिगंधणिस्सासा । सुकुमाल[9]पाणिपादा बहुविहवण्णुज्जल[9]सरीरा ॥ २८०
एवं ते देवगणा आगंतूणं[10] महाविभूदीए । मंदरगिरिस्स सिहरे वरपंडुवणे विसालम्मि ॥ २८१
सिंहासणेसु णेया णाणामणिविप्फुरंतकिरणेसु । जिणइंदवरकुमारे खीरोदजलेण ण्हावेंति[11] ॥ २८२
जोयणमुहविस्थारा अट्ठेव य जोयणा सुगंभीरा । अट्ठ सहस्सा कलसा मणिकंचणरयणकयसोहा ॥ २८३

---

॥ २७३ ॥ सौधर्म कल्पसे लेकर अच्युत कल्प तकके शेष देव भी नाना जम्पान (वाहनविशेष) वाहनोंपर चढ़कर चल देते हैं ॥ २७४ ॥ भवनवासी, वानव्यन्तर और ज्योतिषी देव भी विविध वाहनोंपर चढ़कर जिनशासनकी भक्तिमें रत होते हुए महा विभूतियोंके साथ प्रस्थान करते हैं ॥ २७५ ॥ अहमिन्द्र देव भी आसनके कम्पित होनेसे प्रबोधित होते हुए सात पैर जाकर वहीं स्थित होकर नमस्कार करते हैं ॥ २७६ ॥ धवल छत्रोंके समूहसे सहित, दुरते हुए उत्तम चामरोंसे संयुक्त, अतिशय आदर सहित, नाना प्रकार पताकाओंके चिह्नोंसे संयुक्त, बहुत प्रकारके उत्तम वाहनोंपर आरूढ़, हाथमें कंकण पहिने हुए, कंठा और कटिसूत्रसे विभूषित शरीरवाले, देदीप्यमान महा मुकुटसे सहित, मणिमय कुण्डलोंसे मण्डित कपोलोंसे संयुक्त, हारसे सुशोभित वक्षस्थलवाले, केयूरसे विभूषित महा बाहुओंसे सहित, त्रुटित (हाथका एक आभूषण) और अंगद युक्त वेषसे सहित, उत्तम वस्त्रोंसे विभूषित देहके धारक, गन्धसे व्याप्त कुसुममाला और निर्मल चन्दनकी सुगन्धित गन्धके समान निश्वासवाले, सुकुमार हाथ व पैरोंसे सहित, और बहुत प्रकारके वर्ण युक्त उज्ज्वल शरीरवाले, इस प्रकारके वे देवगण महा विभूतिके साथ मन्दर गिरिके शिखरपर विशाल व उत्तम पाण्डुक वनमें स्थित नाना मणियोंकी चमकती हुई किरणोंसे सहित सिंहासनोंपर श्रेष्ठ जिनेन्द्रकुमारोंको क्षीरसमुद्रके जलसे नहलाते हैं ॥ २७७-२८२ ॥ एक योजन प्रमाण मुखविस्तारसे सहित, आठ योजन गहरे ऐसे मणि, सुवर्ण एवं रत्नोंसे शोभायमान जो एक हजार आठ कलश होते हैं,

---

१ उ वि अणेया, श वि णेया. २ उ-शप्रत्योस्त्रुटितोऽयं कोष्ठकस्थः पाठः । ३ उ श सेदादिवत्त, प ब सेदाहवत्त. ४ ब चामरसव्वुव्वमाण. ५ उ कंकणपिणद्ध, प ब कंकणपिणच्च, श कंकणड्ड. ६ उ श तहा. ७ उ श उडियंग. ८ उ कुसुमाल, श कुसममाल. ९ उ प ब श वण्णुज्जल. १० ब आणंतूणं. ११ उ ण्हाविंति, प ब ण्हावंति, श ण्हविंति..